वह किसी भी बातके लिये घबराता नहीं। तब तुम्हें भी क्यों घबराना चाहिये? दुःख-दारिद्रय, रोग, शोक, ताप सभी आवें खूब आवें! किसी तरह भी डरो मत! यह सारी सौगात उसीके घरसे तो आती है। बड़े सम्मानसे सिर झुकाकर उसकी देनको ग्रहण करो। ऐसा दिन फिर कब मिलेगा? उसके दिये हुए भारको उठानेका ऐसा अच्छा मौका और कब होगा? इस तरह उसे जाननेके पकड़ने, जानने और समझनेका सुअवसर दूसरा नहीं हो सकता। अतएव उसका दिया हुआ भार सिर चढ़ानेमें कभी पीछे मत हटो, दुःख न करो। तुम्हारा ऐसा बन्धु दूसरा कौन होगा जिसके नाम लेनेसे, जिसकी बात सुननेसे, घरके सारे काम नहाना, धो खाना सब भूल जाते हैं। उसको हृदयमें पाकर क्या कभी दुःख दुःख समझा जा सकता है? वह तुमपर इतना प्रेम करता है, रे बातको जान लेनेके बाद दुःखकी बात याद करनेमें भी तुम्हें क मालूम होगी। इसीसे कहा जाता है कि लाभ या हानि, अर्थ अनर्थ, हेय या उपादेय, जन्म या मृत्यु, विच्छेद या मिलन जो कु भी प्राप्त हो, सब कुछ उसका दिया हुआ समझकर निश्चिन्त ह रहो! मैं उसका सेवक हूँ यह सोचकर उसके सम्पूर्ण आदे पालन करनेके लिये तैयार रहो! अरे! ऐसा मित्र और कोई नहीं है! इतना प्रेमपूर्ण और कोई नहीं है! प्राण भी इतने अपने हैं। यह समझकर निर्भय चित्तसे निश्चिन्त होकर उसके हि विचरण करो!



## जगत्स्वप्न



स्वप्नमें हम क्या-क्या देखते हैं, क्या-क्या सुनते हैं, क्या-क्या करते हैं, किन्तु यह सब बाह्य कुछ भी नहीं होता। मन ही अपने भीतर यह सारी सृष्टि करता है। मनकी यह एक अद्भुत शक्ति है। स्वप्नमें देखे हुए सारे दृश्य मनोमय होते हैं। बहिर्जगत्के साथ उनका केवल यही सम्बन्ध होता है कि बहुधा स्वप्नमें देखे गये पदार्थ बहिर्जगत्के प्रतिबिम्बमात्र होते हैं। परन्तु यह नहीं कहा जा सकता कि सदा स्वप्न-जगत्में बहिर्जगत्का ही प्रतिबिम्ब होता है। स्वप्नमें ऐसे दृश्य भी देखे

# समुद्रगर्जन




नते हो समुद्र रात-दिन क्यों गरजता है ? बड़े विद्वान् इसका कुछ उत्तर अवश्य देंगे । परन्तु स प्राणोंकी भीतरी बात बतलाना बहुत ही कठिन समुद्रके प्राणोंमें आठों पहर कितनी व्याकुलता मारती हैं, इसका पता तो उसकी चञ्चलता देख लग जाता है । 'होगी व्याकुलता पर वह है तो जड ।' एक तर क्या हमलोग भी जड नहीं हैं ? पर उसके अंदर भी वह चे तो है ही जो सारे विश्वमें व्याप्त है, तब उसमें व्याकुलता नहीं रह सकती ? 'वह बोल नहीं सकता' क्या इसीसे उ व्याकुलता नहीं है ? शायद वह अपनी भाषामें बोलता हो, जि को हम नहीं समझते । कीट-पतंगोंकी भी तो भाषा है पर क्या सब हम समझते हैं ? समझनेकी चेष्टा करनेपर शायद समझ सकें

जाते हैं जिनकी पहले कल्पना भी नहीं होती। वे दृश्य केवल मिथ्या कल्पनारूप नहीं होते हैं, वल्कि यथार्थ सत्यकी भाँति ही ठीक होते हैं। वस्तुतः स्वप्नका रहस्य बड़ा ही दुर्गम है; उसे 'कुछ नहीं' कहकर उड़ा नहीं दिया जा सकता। स्वप्नमें हम कितने जीव, कितनी घटनाएँ, कितने स्थान देखते हैं; परन्तु निद्राभङ्ग होनेपर उनमेंसे कुछ भी नहीं रह जाता। मनके भीतर मन ही उनकी सृष्टि करता है और मनमें ही वे विलीन हो जाते हैं। जैसा यह स्वप्न-जगत् है ठीक वैसा ही यह वास्तविक जगत् भी है। यदि यह जाग्रत्-स्वप्न कभी टूट जाय तो देखनेमें आवेगा कि जगत् या जगत्की कोई भी वस्तु नहीं है, केवल 'तुम' ही हो। जबतक स्वप्न देखा जाता है तबतक स्वप्नमें देखे गये पदार्थ मिथ्या नहीं जान पड़ते, परन्तु जागते ही जान पड़ता है कि वे सब मिथ्या हैं। ऐसे ही सूक्ष्म देहमें जागनेपर यह स्थूल देह और भौतिक पदार्थसमूह स्वप्नदृष्ट वस्तुके समान अदृश्य हो जाते हैं। इसी प्रकार कारण देहमें भी जागरण होता है। वह विशुद्ध ज्ञानमय होता है। इसीसे यथार्थ जागरणका आभास मिलता है। यथार्थ जागरण होनेपर तो हम एक और ही तरहके मनुष्य हो जाते हैं। तब जान नहीं पड़ता कि हम इस जगत्के आदमी हैं। जगत्के लोग भी उसे फिर दूसरे ही नेत्रोंसे देखते हैं, वह भी इस जगत्को एक स्वतन्त्र मूर्तिमें देखता है। उस समय, देश-काल-ज्ञानकी कोई बाधा उसके सामने नहीं आती। समस्त जगत्में वह एक नवीन मनुष्य है

ान इस जन्ममें नहीं किसी आगामी जन्ममें, उस परमानन्दधाम िन्धुको प्राप्त किये बिना कभी रुक नहीं सकती ! उसकी एँ, उसका अभिसार-उद्यम भले ही बारंबार निष्फल होता रहे, तु एक दिन ऐसा अवश्य ही आवेगा, जिस दिन वह अपने नके इस चरम लक्ष्यकी सन्निधिमें पहुँचकर अपनी जीवन-यात्रा करेगी। इससे पहले जीव भूमानुसन्धानसे कभी निवृत्त नहीं सकता। यद्यपि यह सम्भव है कि इन्द्रियोंकी भ्रान्त धारणा : जीवकी अविवेकताके कारण कई बार पैर फिसले, कई बार ग हो, गिरना-उठना पड़े, तथापि उस सत्यस्वरूपको, उस पैबन्धुको, उस मनोवाञ्छित प्रेमीको ढूँढ़े बिना इन्द्रियोंकी यह नन्दस्पृहा कभी मिट नहीं सकती। इन्द्रियाँ अभी जिन पदार्थों- रसास्वादन कर रही हैं, उनमें अवतक उस असली रसका स्वाद न रेगा तबतक किसी भी समय उनकी सुखस्पृहाका नाश नहीं र सकता। अतएव उस प्रियतमको खोजनेकी अदमनीय चेष्टा ी रुक ही नहीं सकती। उस आनन्दके मिलनेपर ही, उस ो पहचाननेपर ही हम अभय हो सकेंगे!

हमारे प्राणोंकी इतनी आर्ति, इतनी पिपासा, इतनी ाकुलता, अन्य कुछ भी नहीं है यह केवल उस परमानन्द- ासिन्धुकी मिलनाकांक्षाको ही प्रकट कर रही है!

यह आनन्द ही हमारा आश्रय है, यह आनन्द ही हमारा ीवन है, यह आनन्द ही हमारी जीवन-व्यापिनी क्षुधाके लिये ा भोजन है। श्रुति कहती है—

# मिलन




तने युग-युगान्तरसे, मुझसे मिलनेकी आश लगाये मेरे द्वारपर प्रतिदिन आते हैं और सुबह-शाम चुपचाप बाहर बैठे मेरी बाट देखा करते हैं। कितने महीनोंसे, कितने वर्षोंसे, कितनी शीत और ग्रीष्म ऋतुओंसे, कितने शुक्ल-कृष्ण-पक्षोंसे, कितनी मधु-यामिनीसे और कितनी सघन वर्षाधारासिक्त घोर रात्रियोंसे वे आते हैं, उनके आनेमें कभी विराम नहीं है। वे रोज ही आते हैं, परन्तु रोज ही मेरा दरवाजा बंद पाकर आँसूभरी आँखोंसे लौट जाते हैं। फिर भी वे मुझे इसलिये नहीं पुकारते कि मुझे कहीं शरमाना न पड़े, संकुचित न होना पड़े। कितना गुप्त उनका प्रेम है; कितनी नीरव गम्भीर उनके प्रेमकी महिमा है। प्रतिदिन वापस लौट जाते हैं, परन्तु कभी नाराज नहीं होते। मैं इतनी उपेक्षा करता हूँ पर उन्हें कोई अभिमान नहीं है। अरे, इसीलिये तो लोग उन्हें पत्थर और काठ बतलाकर दिल्लगी उड़ाया करते हैं।

मेरे प्रेमकी प्राप्तिके लिये वे एक भिखारीकी भाँति प्रतिदिन ही किसी-न-किसी समय मेरे घरके दरवाजेपर आकर उत्कण्ठित हो व्याकुल नेत्रोंसे देखा करते हैं और अपने मन-ही-मन कहा करते हैं, 'प्यारे मित्र! आज भी तुम ( मुझसे मिलनेके लिये

आनन्दाद्धयेव खल्विमानि भूतानि जायन्ते, आनन्देन जातानि जीवन्ति, आनन्दं प्रयन्त्यभिसंविशन्ति।

(तै० उ० ३।

एषास्य परमा गतिरेषास्य परमा सम्पदेषो परमो लोक एषोऽस्य परम आनन्दः।

(बृह० ४।३।

इस आनन्दभोगके लिये ही संसारकी रचना हुई है। आनन्दके हिलोरोंसे संसार नाच रहा है। जहाँ प्रियजनोंसे मिलन या एकता होती है वहाँ तो आनन्द प्रत्यक्ष ही है, परन्तु प्रियजनोंके विच्छेदमें हमलोग जो रोते हैं, वह भी एक प्रकारसे आनन्दका ही सुर है। वहाँ भी हम एक रस भोगते हैं। इसीसे ही वह सुर सुननेवालोंको विहाग रागिनीसे ही मुग्ध करता है। इस आनन्दरसको भोगनेके लिये ही पिता-माता पुत्रस्नेहसे ... हैं, बन्धु प्रियबन्धुके लिये इतना आग्रहशील है, पति पत्नीके ... पत्नी पतिके लिये, भाई बहिनके लिये, बहिन भाईके लिये, गुरु शिष्यके लिये, शिष्य गुरुके लिये, नौकर मालिकके लिये और मालिक नौकरके लिये इतने व्याकुल हैं। सभी इस प्रेमपूर्ण मधुर सम्बन्धसे ही उस रसरूप परमानन्दका भोग कर रहे हैं—'एषोऽस्य परम आनन्द एतस्यैवानन्दस्यान्यानि भूतानि मात्रामुपजीवन्ति' इस परमानन्द रसाम्बुधिके एक कणको पाकर ही आज समस्त जगत् ... अनुभव कर रहा है। यह आनन्द ही निखिल चराचरके समस्त समुदायका एकमात्र उपजीव्य है। यह आनन्द न होता तो जगत् एक पलभरके लिये भी जीवित नहीं रह सकता।

समय नहीं निकाल सके, खैर, कल फिर आऊँगा। युग-युगान्तर, न्म-जन्मान्तर जब इसी प्रकार बीत जाते हैं, मेरी घोर निद्रा नहीं टती, तब वे मेरे प्रभु, मेरे सदाके प्रेमी, मेरी देह-स्पर्श करके मुझे गा देते हैं।

किन्तु यह उनका स्पर्श, प्रेमीका हाथ होनेपर भी, हमारे र्म-स्थलपर आघात पहुँचा जाता है। उनकी इस जगानेकी चेष्टा- ो ही हमलोग समय-समयपर व्यथाके रूपमें—पीड़ाके रूपमें नुभव करते हैं। मालूम होता है, व्यथा पाये विना हम जागना ो नहीं जानते। इसीलिये उनके करुण करस्पर्शकी यह व्यवस्था । रे निर्बोध चित्त! इसको व्यथा समझकर तू विह्वल न हो! ह जान रख कि, वे असीम करुणामय हमें पीड़ा पहुँचानेके लिये, ण्ड देनेके लिये, व्यथा देनेके लिये नहीं आते। उनकी यह चेष्टा ोती है, हमसे मिलनेकी आशासे केवल हमें जगानेके लिये।

मैं जब अपने प्रति उनके इस असीम प्रेमकी बात सोचता ँ, तभी उनके दोनों करुण-नेत्र-कमल मेरे हृदय-सरोवरमें खिल उठते हैं,—मैं वेदनाकी सारी बातें भूल जाता हूँ, तब अपनी सुधि भुलाकर मेरे प्राण गा उठते हैं—

जाग रहे तुम कौन सदा मम निभृत हृदयमें हे प्यारे!
कौन अधीर विरह-व्याकुल प्राणोंसे टेर रहे प्यारे!
विविध कार्य, नाना साजोंमें, फँसा जगतमें हूँ, प्यारे!
इसमें, मेरा संग चाहते, हो तुम कौन कहो प्यारे!



सारा जगत् सुखकी इच्छा करता है परन्तु उस सुखका
र क्या है? उस सुखभोगकी अवस्था कैसी है और उस
ोगके समय हमारी इन्द्रियोंकी वृत्तियाँ किस अवस्थामें रहती
स बातको समझ लेनेसे ही सुखके स्वरूपका निर्णय हो
ा। हमारे सामने जब कोई विषय आता है तब इन्द्रिय और
त्रा (चिन्तन-स्मरण) द्वारा लिप्त होकर अन्तःकरण सुख भोग
है। यदि अन्तःकरण लिप्त न हो तो बाह्येन्द्रिय और कर्मेन्द्रिय-
हे जितने लिप्त रहनेपर भी इसकी प्रतीति बिल्कुल नहीं होती।
सकी प्रतीतिका कारण क्या है? यह देखा जाता है कि
में जो मनुष्य जिस वस्तुकी या व्यक्तिकी अत्यन्त आकांक्षा
ा है, वह उसीके चिन्तनमें एकाग्र हो जाता है। एकाग्र इस-
होता है कि उस समय समस्त इन्द्रियोंकी अलग-अलग
याँ एक जगह सिमटकर जम जाती हैं। चिन्तन चाहे धनका
स्त्रीका हो, वैभवका हो या भगवान्का हो, परन्तु इन्द्रियोंके
भिन्न वेग एक ही वेगमें जब मिल जाते हैं तभी सुखकी
ते होती है। नाना प्रकारकी चिन्ताओंके लगे रहनेसे किसी
विषयपर चित्त नहीं जमता इसीलिये जगत्में आनन्दके बदले
ा निरानन्द देखनेमें आता है। योगीके योगाभ्यास, ज्ञानीके
विचार और भक्तकी भजन-क्रियासे यह चित्त एकमुखी होता
चित्तके एकमुखी होनेकी जो पराकाष्ठा है उसीको भाव या
धि कहते हैं। इस भाव या समाधिसे जो कुछ मिलता है,
ज्ञानीका अद्वय ज्ञानतत्त्व, योगीका आत्मसाक्षात्कार और
का भगवच्चरण-चुम्बन है।

## झूलन-पूर्णिमा



झूलन-पूर्णिमाका उत्सव समाप्त हो चुका। वृष्टिके अजस्र वारि-वर्षणमें नव नीरद श्यामसुन्दरकी यह हिंडोल-उत्सव मुग्ध जीवको मानो एक अज्ञात देशका समाचार सुना रहा है। मेघाच्छन्न आकाश, निविड श्याम अरण्य, घन पत्राच्छादित सुनी वनस्पतिकी श्यामल शाखा और श्याम पत्रसमूहोंके अंदर भी आज उ नित्य नवीन श्यामसुन्दरका झूलन-उत्सव हो रहा है। चन्द्रदेव भ मानो आज उस नव-नीरद श्याम-शोभासे मुग्ध होकर झूलन-उत्सवका अभिनय कर रहे हैं। वे कभी मेघोंके परदेमें अदृश्य हो जाते हैं, थोड़ी

अभ्यास न होनेके कारण विना अवलम्बनके चित्त पहले स्थिर नहीं होता । आरम्भमें किसी-न-किसी अवलम्बन अभ्यास करना पड़ता है । इसीलिये कोई अपने मनोनुकूल मूर्ति कोई ज्योतिपर, कोई किसी भावका अवलम्बन करके ही ध्यान अभ्यास आरम्भ करते हैं । निरावलम्बनसे भी ध्यान होता परन्तु उसके लिये दीर्घकालीन अभ्यास और मन, वाणी, शरीरके निर्मल होनेकी आवश्यकता है । कुछ पाने, समझने या बने तीव्र आवेगसे ही यह ध्यानरूपी क्रिया अच्छी तरह बनती इसीलिये जो मूर्ति अत्यन्त सुन्दर होती है अथवा जिसको बहुत प्यार करते हैं, उसका ध्यान करनेसे भी चित्त एकाग्र स्थिर हो जाता है और उस स्थिर चित्तमें आनन्दका प्रवाह लगता है । वह मूर्ति यदि सच्चिदानन्द भगवान्‌की या प्रभुकी हो तो और भी सुविधा होती है ।

भक्तगण भगवान्‌की किसी विशेष मूर्तिका ध्यान करते जब उसमें तन्मय हो जाते हैं तब उनके चित्तकी जो अवस्था है उसपर विचार करनेसे यह बात और भी स्पष्टरूपसे आ सकती है । जब साधक एकान्त मनसे भगवान्‌की मूर्तिका करता है तब पहले तो 'यह भगवान्‌की मूर्ति है' और 'मैं उसका ध्यान करता हूँ'—इस तरह 'मैं' का बोध रहता है । बाद चिन्तन जितना ही गम्भीर और अन्तर्मुखी होता है, मनकी भटकनेकी शक्ति भी उतनी ही घट जाती है । तदनन्तर ऐसा है कि मानो मन एकाग्रभावसे केवल उस मूर्तिमात्रमें ही

। देर बाद झलमल करते हुए हँसीकी ज्योत्स्नाको फैलाकर उसी समय र एक दूसरे अदृश्य गर्भमें छिप जाते हैं । ताल-तालपर पदक्षेप- ी भाँति शब्दायमान वारिपतनके गम्भीर घोषके साथ आज भुवन- पापिनी श्यामायमान घनघोर घटाका कैसा प्रचण्ड नृत्य हो रहा है। मिस्त आकाश कैसा घन मेघाच्छन्न है, कहीं एक भी नक्षत्रके र्शन नहीं होते ! क्या हमारा चित्ताकाश भी आज इसी तरह गवत्प्रेमरूपी मेघसे आच्छन्न होगा जब कि किसी भी तरहके गरे क्षीण प्रकाश या विषयज्ञानकी क्षीण ज्योति इस आत्मलग्न विद्युत्को चमकित नहीं कर सकेगी ! क्या ऐसा होगा !

है। इसके बाद होते-होते 'वह देख रहा है,' इस बातको भी भूल जाता है, फिर मन नहीं रहता। उस समय कोई ध्याता नहीं रह जाता, केवल ध्येयमात्र रह जाता है। सिद्ध भक्त कबीरने गाया है–'हेरत हेरत हे सखी! हेरन गया हेराय।' ढूँढते-ढूँढते ढूँढनेवाला ही खो गया। इस तरह ध्यानमें अपनेको खो देने—सब कुछ भूल जानेका भाव ही आनन्दकी पराकाष्ठा है। इसीका नाम अनन्य शरण है। यही प्रीतमके साथ प्रेमिकका मिलनगृह है। ऐसी अवस्थामें भक्त उस अरूप चिन्मयसागरमें डूब जाते हैं। उनके हृदयके सुर उस अनादि परमानन्द सुरमें एक होकर मिल जाते हैं। इसी समय भक्त भगवद्रूप हो जाते हैं। उनका अपना अलग कुछ भी नहीं रह जाता। यह एकतानता जब भक्त और भगवान्‌को एक कर देती है तभी उस अखण्ड आनन्दका स्रोत बहने लगता है जिस आनन्दके केवल एक कणमात्र अंशको ही समस्त जीव विषयोंमें उपभोग करते हैं।

विषय-सुखभोगके समय भी चित्त एकाग्र और एकमुखी होता है। नहीं तो उसमें सुखकी प्रतीति ही नहीं हो सकती। जिस समय विषय-सुख मिलता है उस समय असलमें होता यह है कि एक सुखमय वस्तुके स्मरणसे अन्य सब प्रकारके चिन्तन चित्तसे हट जाते हैं, ऐसे चिन्तनविक्षेपशून्य थोड़े-से क्षणोंमें विद्युत्‌के क्षणिक आलोककी भाँति चित्तमें सुखस्वरूपका जो प्रतिबिम्ब चमकता है, बस, उसीसे आनन्दका बोध होता है। परन्तु चित्त विचारशील न होनेके कारण वह यह नहीं समझ पाता कि यह सुख वास्तवमें

हम और कुछ देखना-सुनना चाहती हैं और न देख-सुन सकती ही हैं—तुम्हारे इस प्रभात-कमलकी अम्लान . . . ने इस कमलने जगत्‌की सारी बातें भुला दी हैं । 'इतररागविस्मारणं सुरतवर्द्धनं शोकनाशनम्' यह तुम्हारी आकर्षणी शक्ति इतनी प्रबल है कि जिसका वर्णन नहीं हो सकता, हम तो केवल यही कह सकी हैं कि तुम्हारा कथामृत ही इस संतप्त जीवके लिये एकमात्र अमृतस्वरूप है । उसी भवकल्मषापहारी तुम्हारे वचनामृतने आज हमारे मनको सब पदार्थोंसे जबर्दस्ती निकालकर तुम्हारे चरण-कमलोंमें लगा दिया है । इसीसे अब इन चरणोंको छोड़कर कहीं भी जानेकी हमारी शक्ति नहीं रही ।

ओ सुन्दर ! ओ मनोहर ! तुम कितने सुन्दर हो, किस तरहसे मन खींच लेते हो ! ओ ! तुम इतने अनूपरूप हो कि तुम्हारे सामने नजर चली जानेपर फिर कभी पलक ही नहीं पड़ती ! इसीसे आज हम अपने आपको सम्हालकर नहीं रख सकतीं । खिले कमल-गन्धसे मुग्ध मधुकरकी भाँति आज हमारी सभी इन्द्रियाँ अपने अपने विषयोंको छोड़कर उन्मत्तवत् तुम्हारी ओर दौड़ रही हैं । क्या आकर्षण है ! कैसी टान है ? संसारके सैकड़ों बन्धन एक साथ टूटे जा रहे हैं । क्या यही तुम्हारे प्रेमकी टान है ! क्या ये तुम्हारे नयनबाण हैं ! क्या यही तुम्हारी मुरलीकी तान है अथवा क्या यही तुम्हारा आकर्षक 'कृष्ण' नाम है ! जो इसे सुनता है वही इस प्रचण्ड प्रवाहमें बह जानेके लिये पागल होकर दूट पड़ता है । तुम उसे एकदम अपने असीम नील जलधिरूप कान्ति-समुद्रमें निमज्जितकर सदाके लिये डुबो देते हो । सब कुछ भूल

शक्तिको उस एककी ओर लगा दिया था। तन्मयता और ए
एकाग्रताके अवलम्बनसे उन्होंने उस परम सत्यको उस परम
आनन्द-रस-सिन्धुको दिव्य नेत्रोंसे देखकर जगत्को यह ब
दिया था कि वह 'सुख' विषयोंमें नहीं है, वह तो ह
अन्तरात्मामें ही स्थित है। वह आत्मा ही परमानन्दस्वरूप
समस्त आनन्दका धाम है और उस आत्मामें ही जीवकी शा
शान्ति निहित है। बाहर खोजनेपर उसका पता नहीं लग सक

मनसैवानुद्रष्टव्यं नेह नानास्ति किञ्चन।
मृत्योः स मृत्युमाप्नोति य इह नानेव पश्यति॥

(बृह० ४।४।१

उस असीम एक अद्वितीयको मनके द्वारा ही देखना होगा
परन्तु उसमें बहुत्व या नानात्व नहीं है इसलिये यदि मन दे
देखना चाहता है तो पहले उसको भी बहुस्पृहा और बहुवासना
से रहित करना पड़ेगा। तब उसे उस परम एक 'एक अ
राजराजेन्द्रराज' का पता लग सकेगा। नहीं तो जो केवल नाना
या बहुत्व ही देखते हैं, वे एक मृत्युसे दूसरी मृत्युमें ही जाते हैं।

तं दुर्दर्शं गूढमनुप्रविष्टं
गुहाहितं गह्वरेष्ठं पुराणम्।
अध्यात्मयोगाधिगमेन देवं
मत्वा धीरो हर्षशोकौ जहाति॥

(कठोपनिषद् १।२।१

जो दुर्दर्श है यानी जिसको सहजमें देखा नहीं जाता, जो

।, उसके जगत्‌को केवल कृष्णमय या ब्रह्ममय बनाकर ही
हो।

कब तुम्हारा वह गान सुननेको मिलेगा नाथ! कब उस
की मधुर तानसे मुग्ध व्रजबालाओंकी तरह व्याकुल होकर मैं
नमें मन-ही-मन तुम्हारी गुण-गाथा गाता डोलूँगा! कब
किसी भी वस्तुकी स्मृति नहीं रहेगी? कब तुम्हारे चिन्तनमें
होकर समस्त चिन्ताओंसे छुटकारा पाऊँगा! कब तुम्हारे
हुए इन सुन्दर चरणों-स्पर्शविहारी तरुगुल्मलताओंसे भी
त होकर तुम्हारी ही गाथा पूछूँगा? इसीसे तो परमज्ञानी
गोपियोंके प्रिय विरहके मर्मभेदी दारुण क्रन्दनसे चकित
कह उठे थे—

आसामहो चरणरेणुजुषामहं स्यां
वृन्दावने किमपि गुल्मलतौषधीनाम्।
या दुस्त्यजं स्वजनमार्यपथं च हित्वा
भेजुर्मुकुन्दपदवीं श्रुतिभिर्विमृग्याम्॥
वन्दे नन्दव्रजस्त्रीणां पादरेणुमभीक्ष्णशः।
यासां हरिकथोद्गीतं पुनाति भुवनत्रयम्॥
(श्रीमद्भा० १०।४७।६१,६३)

'इन गोपियोंको धन्य है जिन्होंने दुस्त्यज स्वजन और
आर्यपथ त्यागकर श्रुतियोंको भी जिनका नित्य अन्वेषण है
मुकुन्दपदवीको प्राप्त कर लिया है। प्रभुसे मेरी प्रार्थना है
अगले जन्ममें इन गोपियोंके चरणोंकी रज मिलकर पवित्र है,

गूढ है अर्थात् जो हृदयगुफामें छिपा हुआ है; बुद्धिके अंदर स्थित उस पुराणपुरुषको अध्यात्मयोग ( भक्तिज्ञानयोग ) के द्वारा जानकर ज्ञानी पुरुष सुखदुःख, हर्षशोकसे छूट जाते हैं।

यह हृदय-गुहामें अवस्थित पुराणपुरुष ही अक्षरब्रह्म है—

तदेतदक्षरं ब्रह्म स प्राणस्तदु वाङ्मनः।
तदेतत्सत्यं तदमृतं तद्वेद्धव्यं सोम्य विद्धि॥
( मुण्डकोपनिषद् २ । २ । २ )

उस आत्माको —उस परम सत्यको इस स्थूल दृष्टिसे कोई भी नहीं देख सकता—

न संदृशे तिष्ठति रूपमस्य
न चक्षुषा पश्यति कश्चनैनम्॥
( कठोपनिषद् ६ । ९ )

तब उसे देखनेका उपाय क्या है?

लयविक्षेपरहितं मनः कृत्वा सुनिश्चलम्।
यदा यात्यमनीभावं तदा तत् परमं पदम्॥
( मैत्र्युपनिषद् ६ । ३४ )

मनको लय-विक्षेपसे रहितकर यानी गाढ तमसाच्छन्न निद्रा और आलस्यको त्यागकर तथा विविध विषयोंकी आकांक्षासे चित्तमें जो तरंगें उठती हैं, उस तरङ्गरूप विक्षेपसे रहितकर मनको स्थिर और निश्चल करना पड़ेगा। चिन्ता-तरङ्ग-शून्य होनेसे ही मन भलीभाँति शान्त और निर्मल होता है। प्रशान्त और निर्मल भावका नाम ही 'अमनीभाव' है। इस अमनीभावसे ही ब्रह्मके परमपदकी उपलब्धि होती है।

उन वृन्दावनकी लता, ओषधि और झाड़ियोंमेंसे मैं कोई-न-कोई अवश्य होऊँ। जिन गोपियोंका हरि-गुण-गान त्रिभुवनको पवि[त्र] करता है उन सब नन्दके व्रजकी स्त्रियोंके चरणरजको मैं बार-बा[र] प्रणाम करता हूँ।'

प्रियके प्रति ऐसा अनुराग तो जीवमात्रमें ही है—परन्तु व[ह] 'इतर राग' है 'कृष्णानुराग' नहीं। इसीसे हमारी समस्त चेष्टा[एँ] सारे प्रयत्न व्यर्थ हुए चले जा रहे हैं पर हमें प्रियतमकी प्राप्ति नहीं होती! इस जगत्में सभी प्रियके अन्वेषणमें लगे हैं—सभी आनन्द के भिखारी हैं। चन्द्रकिरणोंके छिटक जानेपर जैसे जगत्की [प्रत्येक] वस्तु अपूर्व शोभासे भर जाती है, इसी प्रकार आनन्दघन [श्रीकृष्ण] चैतन्यके प्रतिबिम्बसे आज जगत्का सब कुछ मानो हँस रह[ा है।] इसीसे मधुलोभ-मुग्धा पिपीलिकाओंकी भाँति आज समस्त नर[-नारी] उस पूर्णचन्द्रसदृश पूर्णानन्दमय परमात्माका स्पर्श करना चा[हते] हैं, पर कर नहीं पाते। केवल उनकी किरणरेखाओंसे प्रका[शित] विषयोंकी ओर ही उन्मत्तकी तरह दौड़ रहे हैं। सोचते हैं इ[सीसे] ही हमारे प्राणोंकी पिपासा मिट जायगी! हाय रे मुग्ध जी[व!] हाय रे पथभ्रान्त पथिक! क्या कायाको छोड़कर छायाकी [ओर] दौड़नेसे कभी सुख स्पर्शका आनन्द मिल सकता है? जो परम[ात्मा] अखिल विश्वमें व्याप्त हो रहे हैं, समस्त देहोंमें जो अन्तर्यामीरू[पसे] विराजमान हैं, वही सच्चिदानन्दमय आत्मा हैं। वही सब जीवों[के] अत्यन्त चित्ताकर्षक हैं, वही सबके अत्यन्त प्रिय हैं, इसीसे उन[का] नाम है 'श्रीकृष्ण'!

कृष्णमेनमवेहि त्वमात्मानमखिलात्मनाम्।

(श्रीमद्भा० १०। १४। ५५)

मानसे विलीने तु यत्सुखं चात्मसाक्षिकम्।
तद्ब्रह्म चामृतं शुक्रं सा गतिर्लोक एव सः॥
(मैत्र्युपनिषद् ६। ३४)

मनके विलीन हो जानेपर सुखस्वरूप आत्मा या ब्रह्मक प्रकाश होता है। वही ब्रह्म और अमृतस्वरूप है, वही शुभ्र औ निर्मल यानी परम पवित्ररूप तथा वही सबकी गति और सबक चरम लक्ष्य—आश्रय स्थान है।

जगत्में हम जो भोग्यपदार्थोंके लिये इतना लोभ करते सो केवल रसास्वादनके लिये ही करते हैं। यह आनन्द न ह तो हम बच ही नहीं सकते। हम यह भी जानते हैं कि शरी आत्मा है तभीतक हम जीवित रहते हैं। आत्माके न रहनेपर न रह सकते। इससे यह सिद्ध होता है कि शरीरका असली प्र आत्मा ही है। ऊपर यह कहा जा चुका है कि आनन्द ही हम जीवन है, इसलिये यह समझना चाहिये कि आनन्द ही आत्मा है शरीरके लिये शरीरको कोई नहीं चाहता, इसमें आत्मा है इसीलि सबकी शरीरपर इतनी आसक्ति है।

इस आत्माके साधारणतः दो भाव हमारे दृष्टिगोचर हो हैं, एक सत्तामात्र यानी अस्तित्व—होनेपनका भाव और दूस आनन्द या प्रकाश। यह आनन्द ही समस्त पदार्थोंमें मोहिनीशक्ति है। अतएव हम आनन्दको हम 'मोहन' भी कह सकते हैं। इसीलिये सच्चिदानन्दविग्रह श्रीकृष्ण हम सबके 'मोहन' हैं। परन्तु उनको केवल मोहनरूपसे ही नहीं जानना चाहिये। 'मदन-मोहन' हैं यह भी मान लेना चाहिये।

इन परमात्माका स्वरूप ही 'सच्चिदानन्द' है 'ब्रह्मानन्दरूपम-
र्' । इस आनन्दको जान लेनेपर फिर किसीका भी भय नहीं
जाता—'आनन्दं ब्रह्मणो विद्वान्न बिभेति कदाचन' ।

सम्प्राप्यैनमृषयो ज्ञानतृप्ताः
कृतात्मानो वीतरागाः प्रशान्ताः ।
ते सर्वगं सर्वतः प्राप्य धीरा
युक्तात्मानः सर्वमेवाविशन्ति ॥
(मुण्डक० ३ । २ । ५)

यह आनन्द ही ब्रह्म है और हम सब इस आनन्दको ही
हते हैं । केवल विचारदोषसे विपर्यय-बुद्धि हो जानेके कारण
निरानन्दमें आनन्दका भ्रम हो गया है । विषयोंमें आनन्दका
ाँ देखकर हम प्राणोंकी बाजी लगाकर उन्हींकी ओर दौड़ते हैं
ः विषय-विषसादनसे संतप्त होकर पुनः-पुनः इस जन्म-मृत्युका
यान्त नाटक खेलते फिरते हैं ।

जब विषयोंमें आनन्द नहीं है तो फिर वह आनन्द है कहाँ !
ः चितचोर श्यामसुन्दर कहाँ मिलता है ! कहाँ जानेसे, किसमें
ा लगानेसे प्राणोंकी यह महत्त्वाकांक्षा पूरी होती है ! हम सभी
ा त्रिभुवनमोहन समस्त प्राणियोंके परम प्रियतम, परम सुन्दर
नन्दघन श्रीकृष्णचन्द्रके चरण-भिखारी हैं । इसीसे विषयानन्दमें
रानन्द प्रकट होता है और उससे जीवकी तृप्ति नहीं होती ।
ई भी विषयसुख जीवको सदाके लिये मुग्ध करके नहीं रख
कता । इसीसे समस्त जगत् क्रन्दन और हाहाकारको ध्वनिसे

इस प्रकार जानने-समझनेका काम पूरा होते ही जीवनका लक्ष्य या उसकी गति ठीक हो जाती है। फिर इस संसारके लिये ही संसारका बखेड़ा नहीं करना पड़ता, फिर तो इस संसारमें आनन्दका खेल हुआ करता है। उस समय हम देखते हैं कि कोई किसी भी भावसे या कोई-सा भी स्वाँग सजकर क्यों न रहे, सबका एकमात्र कर्तव्य उस रसराजको लेकर केवल रसका खेल करते रहना ही होता है। उस समय कर्तव्य कार्य या धर्म समझकर कोई कार्य नहीं होता; फिर तो सभी उस आनन्दके खेलमें निमग्न रहते हैं। परन्तु, यह सारा होता है, उस एकके लिये, उसको ही केन्द्र बनाकर। इसीलिये देहेन्द्रिययुक्त गोपियाँ इस संसार-अरण्यमें एकमात्र परमात्मा श्रीकृष्णको लेकर ही अपनी संसारयात्रा चलाती थीं। इसीसे उन्होंने सुख-दुःख, जन्म-मृत्यु आदि द्वन्द्वभावोंके हिंडोलेमें केवल एक श्रीकृष्णके अतिरिक्त अन्य और किसीको भी नहीं देखा। इस तरहसे देखना सीख लेनेपर जगत्के समस्त आनन्द ब्रह्मानन्द हो जाते हैं। फिर मनमोहन केवल मनको मोहित करके ही चुप नहीं रह जाते। वे हमारी विषयरसास्वादनकी वासनाको भी ब्रह्मानन्दकी ओर लगा देते हैं, यही उनका 'मदनमोहन' रूप है। पर यह दृढ़ निश्चय रखना चाहिये कि इस 'मदनमोहन' को देखनेके लिये पहले राधिका का उपासक बनना पड़ता है। उपासना बिना संसारका मोह दूर नहीं होता। इसीसे कहा गया है—

राधासङ्गे यदा भाति तदा मदनमोहनः।

मर रहा है। सभीके प्राण व्याकुलतासे रो-रोकर यही
रहे हैं—

'कहाँ है वह सुन्दर ! वह जगजनमनोहर, वह आनन्द
सिन्धु, हमारा जीवन-सर्वस्व रसराज परमात्मा ! प्यारे, कहाँ
तुम !'

सबमें आनन्द बिखेरकर, सभी वस्तुओंको स्नान
पूर्णकर, सारे जगत्‌को शोभन सुषमासे भरकर, कौन हो तुम,
इस आनन्दोत्सवमें मग्न हो रहे हो ! परन्तु तुम हो कहाँ ! इन
शोभाओंमें, सारे सौन्दर्यमें अपनेको बिखेरकर भी तुम कैसे छि
बैठे हो ! छिपे-छिपे कितने कौतुक कर रहे हो ! क्या यही तुम्हा
'यथार्भकः स्वप्रतिबिम्बविभ्रमः' है ! क्या यही तुम्हारी रसमो
है ! इसीलिये तो आज यह विश्वभुवन नाच उठा है। सूर्य
ग्रह-नक्षत्र, नदी-समुद्र, वृक्ष-लता, मानव-मानवी और जन्म
सुख-दुःख, संयोग-वियोग आदि सभी पदार्थ आज क
सुन्दरतासे तालके इशारेपर नाच रहे हैं। वेदने कहा है—
वै सः' परमात्मा आनन्दस्वरूप है। प्रेमकी भाषामें वह 'र
रसिकशेखर' है। उस आनन्दके लिये ही जब जीव व्याकुल
तब उसकी वह आनन्दकी बलवती स्पृहा ही क्या परम
स्वरूपानुसन्धानको प्रस्फुटित नहीं कर रही है ! हो चाहे
स्पृहा विषयोंमें सनी हुई, परन्तु जिस आनन्दके अन्वेषणमें
जीव-निर्झरिणीने उत्तुङ्ग शैलमालाका वक्ष विदीर्णकर उस महासि
का सन्धान पानेके लिये जीवनयात्रा आरम्भ की है, वह आज

सूर्यको न देखकर सूर्यसे ही सैकड़ों तरफ बिखरी
किरणोंसे प्रकाशित वस्तुओंको देखनेकी भाँति, यह जीव परमात्म
न देख उसके बदले अनन्त विषयराशिको देख-देखकर मुग्ध होता है
इसीसे कहा जाता है कि विषयोंमें भी वंशी अवश्य उन्हींकी व
है। परन्तु उसमें जीव 'पराङ् पश्यति नान्तरात्मन्' इसीसे
सुमधुर शब्दसे केवल हमारी इन्द्रियाँ ही मथित होती हैं पर
आवरणके उस पार जो उस स्निग्ध समुज्ज्वल-सजलजलद-
श्यामसुन्दरके मधुर अधरोंसे निकला हुआ वंशीरव ध्वनित हो
है, उसे हम नहीं सुन पाते। एक बार उस मधुर ध्वनिको सु
ही हमारे प्राण इस तरहसे स्पन्दित हो उठते हैं कि फिर उ
द्वारा चित्तसे संसारके समस्त बन्धन ढीले पड़ जाते हैं। परमात्मा
संगलाभके लिये चित्त आतुर हो उठता है। संसारके अ
बन्धनोंके ढीले पड़ते ही वह उन सबसे छूटकर दौड़ना च
है। मानो किसी अमल धवल शुभ्र ज्योतिमें मन-प्राणके
प्रवाहको डुबो देनेकी इच्छा होती है। प्रेममयकी यह त्रिभ
मुरली-ध्वनि एक बार भी जिसके कानोंमें प्रवेश क
उसका हमलोगोंकी तरह संसारमें रहना असम्भव हो

मोहनकी उस मुरली-ध्वनिने, है—
जिसका मन मोह लिया।
जीवन प्राण हो उठे व्याकुल,
जिसने अपना दिया हिया॥
मधुर वंशरीध्वनिको सुनकर,
पागलिनी मैं बनी अहा!

कैसे गृहमें रहूँ आज मैं—
कैसे सहूँ विपत्ति महा ॥

फिर उसकी सारी व्याकुलता, जन्मजन्मान्तरकी समस्त
ाएँ एक लक्ष्यकी ओर जग उठती हैं। वहाँ जल्दी दौड़ जानेके
ो उसके समस्त मन-प्राण घबरा उठते हैं, और जैसे बाँधके टूट
नेपर जलप्लावनका प्रवाह बड़े वेगसे बहकर सम्पूर्ण प्रान्तके
ोंको बहा ले जाता है इसी तरह विषय-तृष्णाका बाँध टूट
नेपर प्राणोंमें भगवत्प्रेमके जिस प्रबल उन्मत्त वेगका सञ्चार होता
वह सारे बन्धनोंको जोरसे तोड़ डालता है। प्रणयीके अभिसारमें
इनेवाली प्रणयिनीकी भाँति, उसे रोकनेके लिये किसी भी
सारिक प्रलोभनकी शक्ति काम नहीं देती। उस समय वह होता है
न्तका यात्री,—अनन्त आनन्दसिन्धु-संगमका प्रयासी। तब वह
ात्के समस्त विघ्न-बाधाओंके मस्तकपर जोरसे लात मारकर उच्च
रसे पुकार उठता है—

घर तजौं बन तजौं 'नागर' नगर तजौं,
वंशीवट-तट तजौं काहू पै न लजिहौं।
देह तजौं गेह तजौं नेह कहो कैसे तजौं,
आज काज राज बीच ऐसे साज सजिहौं॥
बावरो भयो है लोक बावरी कहत मोको,
बावरी कहेतें मैं काहू ना बरजिहौं।
कहैया सुनैया तजौं, बाप और भैया तजौं,
दैया! तजौं मैया पै कन्हैया नाहिं तजिहौं॥

फिर उसकी कैसी अवस्था होती है इस सम्बन्धमें भागवतमें
हा है—

देंगे, वह उसीको हाथ पसारकर ले लेंगे। आदरके साथ भोग
लेंगे! बस, तू जरा श्रद्धा और प्रेमसे उन्हें निवेदन करना।

क्या यह कहता है कि श्रद्धा-प्रेम कहाँसे मिलेंगे? भाई,
नी-सी कमाई तो तुझे स्वयं करनी पड़ेगी। कुछ तो इसका बल
पास है ही, उसे और जरा बढ़ा ले। उनके साथ तेरा संयोग
नेमें यह श्रद्धा-प्रेम ही सेतु है। जबतक उनकी प्राप्ति न हो,
तक धैर्यके साथ राह देख और श्रद्धासे आत्म-निवेदन कर।
को मिलना ही पड़ेगा, तू उनको पावेगा ही। केवल अपना
धैर्यभर संग्रह कर रख!

शक्ति कम है, या बुद्धि मन्द है, इसके लिये चिन्ता न
र। तेरे पास जो कुछ है, उसीके द्वारा यदि तू प्रस्तुत हो
यगा, तो उनकी दयाका अनुभव होनेमें विलम्ब नहीं होगा।
न्होंने स्वयं कहा है—'जो मेरी शरण लेता है, उसे कोई भय
हीं है।'

क्षिप्रं भवति धर्मात्मा शश्वच्छान्तिं निगच्छति।
कौन्तेय प्रति जानीहि न मे भक्तः प्रणश्यति॥
(गीता ९।३१)

ददामि बुद्धियोगं तं येन मामुपयान्ति ते॥
(गीता १०।१०)

वह यदि कृपा करके उद्धार नहीं करेंगे तो फिर जीवके
लेये कोई उपाय ही नहीं है। परन्तु भक्तानुग्रहकारी भगवान्

पर्यन्ततः स्वप्रियनामकीर्त्या
जातानुरागो द्रुतचित्त उच्चैः।
हसत्यथो रोदिति रौति गाय-
त्युन्मादवन्नृत्यति लोकबाह्यः॥
(श्रीमद्भा० ११

उसे जगत्के खान-पान, वस्त्र-अलङ्कार, मान-प्र
किसी भी वस्तुकी आवश्यकता नहीं रह जाती, कोई
भी नहीं लगती। वह उस प्रेमिककी अपूर्व माधुरीका
गल्दश्रुलोचनसे रोकर व्याकुल हो जाता है। अपने उस
अपूर्व सुन्दर कान्तको वह कितने ही नामोंसे पुकारता
कितनी ही सोहागकी बातें कहना चाहता है, तब वह
विवश प्राणोंसे गा उठता है—

सखी! मोहिं 'स्याम' सुनायो कौन?
मधुरो अमित अमीतें मीठो जीवन-जड़ सुख-भौन॥
कर्णरन्ध्रतें अन्तर पहुँच्यो परस्यो मर्मस्थान।
रोम रोम छाई मादकता व्याकुल कीन्हें प्रान॥
नाम मिलत ऐसी बौरानी आप मिले कहा होय।
सखी स्यामके दरसनमें हौं दऊँ अपनपौ खोय॥

उस समय उस भक्तके जाति-पाँति, कुल आदिका गर्व
गलित हो जाता है, उसके प्राण तद्गत होकर सर्वथा उस प्रे
चिन्तनके लिये ही अकुलाते रहते हैं। कृष्ण-विलासिनी प्रेमोन्म
इस चित्त-गोपिकाके अन्तरसे उस समय एक यही पुकार उठती

प्रिय! तव रूपे रूपिनी तव गर्वे अभिमान।
तव आनन्दे सुखमयी तव प्राने सप्राण॥

भक्तपर कृपा करते ही हैं। भागवतमें इसके लिये, उपायका यह क्रम बतलाया है—

'श्रद्धा होनेसे ही क्रमशः श्रवणकी इच्छा होती है, इच्छासे अभिरुचि उत्पन्न होती है। भागवती कथामें प्रेम होनेपर सारे अशुभ दूर हो जाते हैं, क्योंकि जो हरि-कथा सुनते हैं, साधु पुरुषोंके सखा हरि उनके हृदयस्थ होकर कामादि वासनारूप बाह्य और आन्तरिक सभी अमंगलोंको दूर कर देते हैं। नित्य भागवत-सेवाद्वारा उन सब अमंगलोंके नष्ट हो जानेपर प कीर्ति भगवान्‌में निश्चल भक्ति उत्पन्न होती है, तब फिर रजं और तमोगुण-जनित कामलोभादि चित्तमें प्रवेश नहीं सकते। इससे अन्तःकरण सत्त्वगुणसे विभूषित होकर प्र हो जाता है। भगवद्भक्तिके सहयोगसे मनके इस प्रकार प्र होनेपर मनुष्य संसार-पाशसे छूट जाता है, तत्त्वज्ञानकी उत्प और उसके अनन्तर ही आत्म-साक्षात्कार होता है। उस सम उसका 'अहं' भाव नष्ट हो जाता है, सारे संशय मिट जाते और जिन ( सञ्चित ) कर्मोंका फलोदय आरम्भ नहीं हुआ, सब नाश हो जाते हैं।'



# पागलकी हँसी



गाँवके बाहर लोगोंकी भीड़ जमा हो रही है। कहते हैं कि कोई दिगम्बर पागल आया है। वह आप-ही-आप चाहे सो बकता है और बड़े जोरसे हँसता है। कोई पूछता है तो कुछ भी जवाब नहीं देता। सिर्फ जोरसे हँस उठता है। कभी कुछ बोलता भी है तो उसका अर्थ किसीकी समझमें नहीं आता। लोग उसको देखनेके लिये दौड़े जाते हैं। हजारोंकी भीड़ इकट्ठी हो गयी है। इस पागलकी बात सुनते ही मुझे अपने पूर्व-परिचित पागलकी बात याद आ गयी। न जाने क्यों आँसुओंकी बूँदोंने चुपचाप आकर दोनों आँखोंको गीला कर दिया। पता नहीं, पागलके साथ इन अश्रुबिन्दुओंका क्या सम्बन्ध है। सम्भव है, उसकी दयनीय अवस्थाके विचारसे आँसू आये हों अथवा उसमें जो एक अपूर्व व्याकुलता और आत्म-विस्मृतिका भाव

प्रत्यक्ष देखनेमें आया था, उसे स्मरण करके ऐसा हुआ हो पता नहीं उसके अंदर किसको पानेके लिये इतनी व्याकुलता थी जो कुछ भी हो, एक बार इस पागलको देखनेके लिये चित्त चञ्चल हो उठा। अतएव हाथका काम जल्दीसे निपटाकर मैं चल पड़ा। मैदानमें पहुँचकर देखता हूँ—हरे राम राम! यह तो वही मेरा पूर्व-परिचित पागल है! उसे देखते ही प्राणोंमें एक तरहका आनन्द छा गया। मैंने उसके पास जाकर कहा—'कहो! कहाँसे आ रहे हो? बहुत दिनों बाद दिखायी पड़े। क्या हाल है?' मेरी बात सुनकर वह बड़े जोरसे हँस पड़ा, मानो आकाशके परदे-परदेपर उस हँसीकी प्रतिध्वनि हो उठी। ऐसे उन्मुक्त प्राणोंकी हँसी तो कभी नहीं देखी थी। मैंने उससे फिर पूछा—'आजकल कहाँ रहते हो? अच्छी तरह हो न?' पागलने कहा—'मेरी इच्छा तो अच्छी तरह रहनेकी ही है, पर 'वह' रहने कहाँ देता है! अच्छी तरह रहनेकी जरा-सी चेष्टा करते ही वह तुरन्त सब मटिया-मेट कर डालता है।' इतना कहकर वह फिर खिलखिलाकर हँस उठा। मैंने देखा उसका पागलपन अभी दूर नहीं हुआ है। तब भी उसे देखकर मनमें खुशी हुई।

पागल रह-रहकर क्या कर रहा है? यह बालक-वृद्ध, पुरुष, पशु-पक्षी, कीट-पतंग जिसको भी देखता है, उसीके सामने दोनों हाथ फैलाकर,—पत्र-पुष्प जो कुछ मिलता है, वही सबके मुखके समीप आरती करनेकी भाँति घुमाता है और हँसते हुए कहता है—'वाह! वाह! खूब सजे हो, अच्छा वेष बनाया

नहीं दौड़तीं । इसीसे चित्तकी समस्त वृत्तियाँ मुग्ध विमूढ़वत् होकर आनन्दघन सच्चिदानन्द-सागरमें डूबती-डूबती तलमें पहुँच गयी हैं । शायद इस चित्तका उत्थान नहीं होगा, यह नहीं जागेगा । आज प्राण, इन्द्रिय, देह और मनकी समस्त कामनाएँ उस अकाम आनन्दतरङ्गमें तैर रही हैं यही भक्तके साथ भक्तके जीवननाथका मधुर मिलन है । इस मिलनसे भगवान्‌की शोभा और महिमा और भी बढ़ जाती है । यदि भक्त—प्रेमिक न होते, यदि उनके प्राणोंमें इतनी चाह न होती तो उस अपार आनन्दका सम्भोग कौन करता ! अतएव भक्तके लिये जैसे भगवान्‌की आवश्यकता है, वैसे ही भगवान्‌के लिये भी भक्तका प्रयोजन है । इस जगत्‌के खेलका भी यही उद्देश्य है । इसीसे यह जगत् उससे पृथक् होकर भी एक है, और अभिन्न होकर ही भिन्नरूपसे प्रतीत हो रहा है । इसीलिये यह कहा जाता है—

राधासङ्गे यदा भाति तदा मदनमोहनः ।
अन्यथा विश्वमोहोऽपि स्वयं मदनमोहितः ॥

हम न भक्त हैं, न प्रेमी हैं, न ज्ञानी हैं, न योगी हैं, फिर इस रससिन्धुके रसकी कैसे उपलब्धि करें ! फिर भी कहा जाता है कि इस महारासरसके नायक रसिकशेखर आनन्दघन परमात्मा श्रीकृष्ण हमारे आत्मा और सखा हैं इसीसे एक बार अपने घरकी बात कहकर उसकी आलोचना करना चाहते हैं । एक बार उनके प्रेमी भक्तोंकी वाणीमें वाणी मिलाकर कहिये—

जयतां सुरतौ पङ्गोर्मम मन्दमतेर्गती ।
मत्सर्वस्वं इदम्भोजे राधामदनमोहनौ ॥
श्रीमान् रासरसारम्भी वंशीवटतटस्थितः ।
कर्षन् वेणुस्वनैर्गोपीर्गोपीनाथः श्रियेऽस्तु नः ॥

ओ बहुरूपिये ! कैसे-कैसे स्वाँग सजकर घूमते हो,—मेरे प्यारे, मेरे सखा, ओ मेरे रंगीलाल ! कितने रंग दिखलाते हो, तुम जो भी स्वाँग बनाते हो, वही तुम्हें सजता है। तुम उसीसे शोभा पाते हो। कोई भी स्वाँग तुम्हारी सजावटको कम नहीं करता। वाह वाह भाई वाह वाह !' इतना कहकर पागलने नाचना और गाना शुरू किया—

आओ ! हृदय विराजो श्याम !
देखूँ तव मूरति मनमोहिनि उरमें सदा ललाम॥
आओ हे मनचोर ! शीघ्र आओ जग-जन-सुखधाम।
शुष्क हृदय यह स्निग्ध करो हे चपल नयन-अभिराम॥
आओ नयनचोर ! शीतल कर प्राण विश्व-विश्राम।
आओ उज्ज्वलाक्ष, हृदयासन मम चञ्चल घनश्याम॥

(अकिंचन)

पागल गाते-गाते ताली बजा-बजाकर नाचने लगा और सबके सामने बारंबार यह पद गाने लगा—

'देखूँ तव मूरति मनमोहिनि उरमें सदा ललाम॥'

गाँवके लड़के, जवान और बूढ़े सभी स्त्री-पुरुष पागलके इस विचित्र ढंगको देख-देखकर हँसते-हँसते लोटपोट होने लगे। देखते-देखते सन्ध्या हो गयी। पागलके साथ लोग कबतक पागल-पन कर सकते थे। सब थक गये। भीड़ क्रमशः घटने लगी। पागलके सम्बन्धमें अनेकों प्रकारकी आलोचना करते हुए लोग घरकी ओर लौट चले। सबने एकमतसे यह निश्चय कर लिया कि किसी-न-किसी सांसारिक दुःखसे पड़कर बेचारा पागल हो

राजाके राज्यको छोड़कर तो कहीं स्थान ही नहीं है, जहाँ जायगा ! माँगेगा भी किससे ! तुझे कौन भीख देगा ! उनके सिवा दूसरा दाता तो और कोई भी नहीं है। हम भी भिखारी हैं, लिये ही बैठे हैं। तू तो भाई ! अभी आज आया है, इतनी ही देर में अधीर हो गया और अभिमान करके लौटने लगा। जानता है, कबसे यहाँ पड़े हैं ! एक दो दिन नहीं, एक दो महीने या नहीं। हमें यहाँ खड़े पूरे दो युग बीत गये, परन्तु हमारे अभी दरवाजा नहीं खुला ! इससे यह मत समझना कि कोई नहीं हैं, अन्दर राजराजेश्वर ही हैं। यद्यपि हमको अभी अंदर जानेका अधिकार नहीं मिला, परन्तु हमने बहुतोंको भीतर जाते देखा है। हमलोगोंके जानेका समय नहीं हुआ; जबतक समय नहीं होता, तबतक दरवाजेपर रहना ही होगा। द्वारपर खड़े रहनेके सिवा और उपाय ही है ! इसीलिये खड़े हैं। एक दिन समय अवश्य आवेगा। आशापर छाती टिकाये बैठे हैं। कुछ लोगोंको अंदर जाते लिया है, इसीसे आशा नहीं छूटती ! हमलोगोंमें और भी बहुत पहलेके आये हुए हैं, उनमेंसे किसी-किसीने उस राजाधिराज शरीरके आभूषण देखे हैं, किसीको उनके मस्तकका किरीट देखने को मिला है। किसी-किसीको उनका कण्ठस्वर सुनायी दिया और किसी-किसी भाग्यवान्‌ने उनके चरणकमलोंकी ज्योतिके दर्शन किये हैं। वे सब लोग इसीमें मस्त हो रहे हैं। इस नशेमें वे यहाँसे हट ही नहीं सकते। परन्तु अबतक उनको भी अंदर जानेकी अनुमति नहीं मिली ! कब मिलेगी, इस बातसे भी

गया है । दो-चार कोमलहृदया स्नेहमयी प्रौढ़ा देवियाँ 'इस माता-पत्नी आदि घरवालोंकी कैसी बुरी दशा होगी' इस बात विचारकर समवेदनाके आँसुओंको पोंछती हुई अपने घरोंको लौटीं ।

घोर अन्धकारसे पृथ्वी, अन्तरिक्ष और सम्पूर्ण दिशाएँ छा गयीं । दिनके प्रकाशकी चटुल चञ्चलता मानो किसीका संकेत पाकर तुरन्त थम गयी । मुखरा पृथ्वी स्तब्ध-मौन-गम्भीर हो उठी । आकाशके वदनपर एक-एक करके हजारों तारे झिलमिलाने लगे । दूर गाँवके अन्दर देव-मन्दिरोंमें सन्ध्याकी आरतीके बाजे बज उठे । नगारे, घण्टा, घड़ियाल और शङ्खोंकी ध्वनिसे आकाश छा गया । अन्धकारके साथ मिलकर इस तुमुल शब्दने मेरे प्राणोंमें भी एक अपूर्व रागिनी उत्पन्न कर दी ।

इस अन्धकारमयी रात्रिके समय मैं निर्जन वनमें पागलके पास क्यों बैठा रहा, सो नहीं जानता । परन्तु किसी भी कारण हो, वहाँसे उठनेका मन नहीं हुआ । मनमें न मालूम क्या-क्या उधेड़बुन चल रही थी । इसी समय सारे अन्धकारको भेदकर आकाशको विदीर्णकर पागल बड़े जोरसे हँसने लगा । मैंने उससे कहा, 'तुम क्यों हँसे ?' 'इसलिये कि रो नहीं पाता, हँसी । हँसी आती है, 'उस' के विचित्र ढंगको देखकर हँसी आती है इसीसे हँसता हूँ ।' पागल इतना कहकर खिलखिलाकर हँसने लगा । मैंने पूछा—'यहाँ बैठे-बैठे तुमने किसका रंग-ढंग देख लिया ?' उसने कहा—'क्या तुम नहीं देख पाते ?' देखो न!

वह नहीं सकता। पर एक दिन मिलेगी अवश्य, ऐसा सभी कहते हैं। भाई! यदि तू आ गया है, यदि बड़े भाग्यसे भुवनेश्वरके महलके दरवाजेपर आकर पड़ गया है, तब लौटकर क्या करेगा? खाली हाथ अपना-सा मुँह लिये लौट जानेमें कोई लाभ नहीं है। बहुत देर हो रही है! धीरज छूटनेकी आशंका है! इस चिन्तासे क्या होगा! उनके न मिलनेपर भी दिन तो छोटे नहीं हो जायँगे। दीर्घकाल कटेगा कैसे! यहाँ तो आशा भी है, दूसरी जगह किस आशाको लिये भटकेगा! तेरी इच्छाको कोई पूर्ण नहीं कर सकता! भटक-भटककर भग्न हृदयसे खाली हाथों थके-हारे फिर इसी दरवाजेपर लौट आना पड़ेगा। तब फिर व्यर्थ परिश्रम कर क्यों हैरान होता है! कर्म कर्ताकी इच्छापर है। दान दाताकी दयापर निर्भर है। हम और क्या कर सकते हैं! इस दरवाजेपर खड़े राह देखनेके सिवा और उपाय ही क्या है! इस द्वारपर खड़े रहकर बाट देखना ही हमारा पुरुषार्थ है। बस, हमारे पुरुषार्थकी इतनी-सी ही सीमा है! उनके दर्शन पाना तो उनकी इच्छापर निर्भर करता है! घरमें प्रवेश तो उन्हींकी इच्छासे होगा, वह इच्छा माननी ही पड़ेगी—'यमेवैष वृणुते तेन लभ्यः।'

बिना तुम्हारी कृपा नाथ! क्या कोई तुम्हें देख पाता?
तुम यदि नहीं बुलाते तो यह चित्त कहाँ तुममें जाता?

माँ यदि मारेगी तो मार खानी ही पड़ेगी। उस मारको छोड़कर और कहाँ जायँगे! माँकी गोदके अतिरिक्त और कहीं भी गति नहीं है। माँ बकती है या डाँटती है, इसलिये कितनी देर

अभी यहाँ बैठे-बैठे वह कितना हँस रहा था, इसी बीचमें मुखको कुछ गम्भीर बना लिया है, खूब उछल-कूद मचा रहा था ठीक छोटे-से बालककी तरह,—पर अब स्वाँग बदल डाला। देखो न, कैसा घूँघट खींचकर मुँह ढककर धीरे-धीरे चहलकदमी कर रहा है। अभी-अभी बालककी तरह कैसा चपल था, कैसा सुन्दर था, पर इतनी ही देरमें कैसा 'बुढ़िया माई'-सा बन गया है।

मैंने इन बातोंका अर्थ कुछ भी न समझ हताश होकर उससे पूछा—'तुम मुझे पहचानते भी हो या भूल गये?' पागलने गम्भीर होकर बुद्धिमान्की तरह कहा, 'भूल सकता तो अच्छी बात होती, परन्तु आजतक कुछ भी नहीं भूल सका हूँ। पचास वर्ष पहले जैसा था, आज भी उसी तरह उन्हीं सारी स्मृतियोंमें रहा हूँ। सभी बातें, सभी घटनाएँ मानो जाग रही हैं, भूलना तो चाहता हूँ, पर भूल सकता कहाँ हूँ।' इतना कहकर पागल छोटे बालककी तरह पुकार-पुकारकर रोने लगा। मैंने पूछा—'तुम रोते क्यों हो?' पागलने कहा—'तुम जानते हो, मेरा एक मित्र है। वह सभीका मित्र है, पर लोग उसे पहचानते नहीं। उस मित्रके कारण मेरा सब कुछ नष्ट हो गया। वह मेरे पीछे इतना लग रहा है कि किसी तरह भी मुझे शान्तिसे नहीं रहने देगा, आखिर पागल ही बनाकर छोड़ेगा।' मैंने मन-ही-मन हँसकर कहा कि 'अब पागल होनेमें कौन-सी कसर है।' पागल फिर कहने लगा—'उस मित्रके समान शठ मैंने और कहीं नहीं देखा। उसीके लिये मेरा सारा कुछ नष्ट हो गया। उसकी छेड़से

उससे रूठकर रह सकेंगे ! माँ मारती है, परन्तु माँके सम... दुःखमें दुखी भी और कौन होता है ! यदि कोई उससे ... प्यार करनेवाला दीखता तो उसके पास जाते । परन्तु व... उससे अधिक प्यार या उतनी दया करनेवाला जगत्‌में कोई... हुआ ! इसीलिये भाई ! हमलोग इस दरवाजेपर पड़े हैं; बहुत... बीत गये, परन्तु हम ऊबकर या आशा छोड़कर नहीं जा स... आहा ! तू तो बहुत ही अधीर हो रहा है ! अधैर्य तो स... बहुत लंबा कर देता है । नहीं तो उनके मिलनेका समय... बीत नहीं गया है । जबसे उनकी बाट देखते हैं, उससे दस... समय भी यदि बाट देखते और बीत जाय, तब भी हमलो... तो यहीं पड़े रहना है । हम अब कहीं नहीं जा सकते ! जायँ... कहाँ ! जानेसे तो मिलनेका समय, घटनेके बदले बढ़ेगा ही...

रोता क्यों है ! क्या इन बातोंको बनावटी या दिल बहला... वाली ही समझता है ! क्या यह समझता है कि 'वह' नहीं मि... सकते ! भाई ! ऐसा नहीं है, वे मिलेंगे, अवश्य मिलेंगे ! किसी... भी पूछ ले, सभी यही कहेंगे । सभी सत्य कहेंगे, यहाँ कोई... धोखा नहीं देता !

तेरी तरह कितने लोग रो रहे हैं ! रो ! खूब रो !! रोने... हम नहीं रोकते, परन्तु धैर्य छोड़कर उनपर अविश्वास न कर ! अ... चित्तको उनके सामने किये रख, चित्तका द्वार खुला रहने दे ! यदि दया करके वे आवें तो कहीं तेरा चित्त-द्वार बंद देखकर उन्हें लौट जाना न पड़े । कष्ट अधीरतामें है, राह देखनेमें ...

भी प्राण न मालूम कैसे करने लगते हैं; और उसे बच्चों
पकड़े रखनेकी भी शक्ति नहीं मालूम होती। बाप रे बाप,
शरारती छोकरा है! मैं कितनी ही बार उससे नाराज हो
कई बार लड़कर उसके पाससे चला आया, सोचा कि अब
उसके पास नहीं जाऊँगा, पर उसके सामने कोई भी प्रतिज्ञा
टिकती। मैं कितना ही नाराज होऊँ, कितना भी मान करूँ, उ
एक बार जरा-सा पुकारते ही सब भूल जाता हूँ। उसका
दिमाग है, इसीसे मैं एक दिन उसे छोड़कर चला आया और
प्रकारकी बातें सोचता हुआ सुखसे दिन बिताने लगा था; इ
ही अकस्मात् एक हरिनका बच्चा न मालूम कहाँसे आकर मेरी
चाटने लगा और नरम-नरम सींगोंसे मुझे ठेलने लगा। मैंने सो
यह क्या खेल है, ये कौन आ गये? देखता हूँ, तो वही
है, वही मित्र है, हरिन बनकर अपने साथ खेलनेके लिये मु
ढकेल रहा है। मैंने कहा, 'ना भाई! मैं तेरे साथ नहीं खेलूँ
मैंने जन्मभरके लिये प्रण कर लिया है।' इतना सुनते ही उसकी
आँखोंमें जल भर आया। उसने अपने मुँहको मेरे मुँहके पा
लगा दिया! अब मैं नहीं रह सका, प्राण तलमला उठे। बस, मैं
उसका गला पकड़कर मुख चूम लिया। परन्तु वह तो ज्या
एक जगह ठहरनेवाला बंदा है नहीं। थोड़ी ही देरमें छलाँग
भाग गया। ठहरनेके लिये कितना कहा, कितनी खुशामदें कीं,
किसकी कौन सुनता है! मैं भी पीछे-पीछे दौड़ा; परन्तु
उसके बालोंकी चोटी भी नहीं दिखायी दी। अबकी बार मुझे
गुस्सा आया। मैं गुस्सेमें भरकर जंगलमें एक पेड़के नीचे बैठ

कष्ट नहीं है। एक दिन आवेंगे—एक दिन अवश्य मिलेंगे। दस वर्ष आगे मिलें या पीछे, इससे क्या होता है! यही परम सौभाग्य है कि हमें वे मिलेंगे। इसके क्या मानी हैं कि वह आज ही मिल जायँ! आज यदि वह आ ही गये तो उन्हें हम बैठावेंगे कहाँ! प्रेमीके आदरणीय धन, भक्तके हृदयसर्वस्व उनके चरणयुगलोंके लिये स्थान कहाँ है! हम उनसे बात कैसे करेंगे? उस भाषा और उस संकेतको कैसे समझेंगे! हम तो अभी कुछ भी नहीं कर सके, सभी काम तो अभी बाकी पड़ा है। उनकी अभ्यर्थनाके लिये कुछ भी तू आयोजन नहीं कर सके। क्या यह बात कभी याद नहीं आती? क्या यह समझता है कि इतनी सजावट, इतनी सफाई और इतनी सामग्रियोंका आयोजन हम कर नहीं सकेंगे? यों कहनेसे काम नहीं चलेगा। उनके स्वागतकी तैयारी करनी ही होगी। क्या यह समझता है, इसमें बड़ा कष्ट होगा? हो भले ही! यह भी जानता है कि तू चाहता किनको है, किनका आह्वान करता है, कौन तेरे घरपर पधारेंगे? वह सम्राटोंके सम्राट् हैं, त्रिलोकीके सम्राट्से भी बहुत बड़े हैं, गुरुओंके गुरु और पिता-महोंके भी पितामह हैं; वही जनिता हैं, वही विधाता हैं! उनके स्वागतके लिये सभी कष्टोंको मस्तकपर चढ़ा लेना होगा। यह समझता है कि हृदय विदीर्ण हो जायगा, शरीरके टुकड़े-टुकड़े हो जायँगे और शोणितकुम्भ फूट जायगा! हो न जाय ऐसा! इसमें क्या हानि है! यह सब वस्तुएँ हैं किसके लिये! इस शरीरका मचान बाँधकर हम बैठे क्यों हैं! उन्हींके लिये तो सब कुछ है! यदि उनके लिये इसको तोड़ फेंकनेकी आवश्यकता

मन-ही-मन मैंने यह निश्चय कर लिया कि 'अब कभी उसका भी नहीं लूँगा।' इस प्रकार पेड़ोंके नीचे जंगलमें कितने ही कट गये, मैंने कभी उसका नाम भी नहीं लिया।

एक दिन पेड़के नीचे बैठा था, इतनेहीमें देखता हूँ, एक सुन्दर पक्षी मनोहर गान कर रहा है। गानकी तान सुनते प्राण व्याकुल हो उठे। कितनी भूली हुई बातें स्मरण हो आयीं। वनके फूल खिल उठे, सारा जंगल सुगन्धसे भर गया। वायु किसीके हृदय-माधुर्यसे फूलोंकी सुगन्धके साथ-साथ र गया, मेरे प्राणोंको हर ले गया। अहा हा! कैसा सुन्दर है, कितना मीठा स्वर है! इस पक्षीमें इतना सौन्दर्य कहाँसे गया? कौन इसके अंदर छिपकर ऐसे स्वर अलाप रहा है! के संगीतको सुनते ही कलेजेकी सन्धि, हृदयकी ग्रन्थि मानो गयी। जब मैं यह सब सोच रहा था, तभी पेड़की डालसे नि मुझे पुकारकर कहा—'कक्के डुगली दू'! राम राम! यह वही शरारती, यहाँ कहाँसे कैसे आ गया? इस निर्जन अरण्यमें भी मेरा पिण्ड नहीं छोड़ता! यह पंखी-पँखरू कुछ नहीं है। यह सब उसीके स्वाँग हैं, सब उसीके खेल हैं। धूर्त! ठी! खूब पक्षी सजा बैठा है! टुक-टुक ताक रहा है। कैसा बना है, मानो कहीं कुछ जानता ही नहीं! मैं क्या तुझे चान नहीं सका हूँ! शरीरका रंग देखकर कुछ सन्देह हुआ, पर अब कण्ठ-स्वर सुनते ही सारा सन्देह दूर हो गया।

इस प्रकार उसके खेल देखता-फिरता था, पर ज्यादा मिलता-

जुलता नहीं था । मनमें दृढ़ संकल्प कर लिया था कि अब उ
पास कभी नहीं जाऊँगा । एक दिन देखता हूँ, एक फूल-
सी नन्हीं-सी बालिका आकर मेरे पास बैठ गयी और धूलके
बनाकर खेलने लगी । खेल-ही-खेलमें उसने रसोई चढ़ाकर मु
पूछा—'खाओगे ?' मैंने कहा—'तू कौन है ?' वह बोल उठी—
'तुम्हारी लड़की ।' मैंने सोचा, 'मेरे लड़की कहाँसे आयी!'
उसे देखते ही प्राण छटपटाने लगे । 'कहाँ देखूँ तो' कहकर मैं
उसकी ठुड्डी पकड़कर मुँह ऊँचा कर दिया । कैसे सुन्दर कमल
पत्ती-जैसे लाल-लाल होंठ हैं । हरिनके बच्चेकी-सी सुन्दर काली
काली कैसी विशाल आँखें हैं । ऐसे मनोहर अंग-प्रत्यंग हैं, मानो
साक्षात् मा अन्नपूर्णा है । वर्षाकालके घनस्याम बादलोंके सम
कैसे काले-काले घुँघराले बाल हैं । दोनों चरण कैसे हैं मानो पूजा-
के अनन्तर पूजाके थालपर पद्मकली सजायी रक्खी है । शरीरसे
सुगन्ध निकल-निकलकर मन-प्राणको प्रमुदित कर रही है। अहा!
कैसी मधुमयी वाणी है । इतना प्रेमपूर्ण हृदय । अब मेरा नशा
उतरा । हरि हरि । मैं किसके साथ बातें कर रहा हूँ । यह
बालिका और कोई नहीं, यह तो हाड़-मांससे ढका हुआ
प्यारा है !! नहीं तो इस मांस-पिण्डकी आँखोंमें ऐसी
किसकी है ? अस्थि-मांस भेदकर यह किसका रूप फूट निकला
यह उसीका है, उसीका है । इसके अंदरसे कौन बोल रहा
इस जड पिण्डशरीरमें किसका स्पर्श हो रहा है ? स्पर्श होते
सारा शरीर पुलकित, रोमाञ्चित हो जाता है, यह उसीका
है, निश्चय उसीका स्पर्श है ।

ना ! ना ! नहीं रह सका ! इससे छुटकारा नहीं हो सका ।
ा मायावीसे निस्तार नहीं है । कहीं भी भागकर क्यों न छिप
;, यह कपटी मेरा पीछा नहीं छोड़ेगा । कैसा अद्भुत इसका खेल
! देखो तो सही, कैसे-कैसे विचित्र स्वाँग बनाये घूमता है,
री बहुरूपिया है ! इसको देखकर किसको हँसी नहीं छूटती ?

एक दिन उसको बाघ समझकर लोग भागे जा रहे थे ।
ाचा, 'यह बाघ कहाँसे आ गया ?' पागलके इतना कहनेपर मैंने
ससे पूछा—'क्या बाघ देखकर तुम्हें डर नहीं लगा ?' पागलने
हा—'वह बाघ क्यों था ? वह तो वही था वही, वह इसी तरह
ोगोंको डराया करता है, यह सब उसके खेल हैं ।'

मैंने पूछा—'तुमने कैसे समझ लिया यह बाघ वही है ?'
ागल कहने लगा—'क्यों ? मैं क्या उसे पहचानता नहीं हूँ ? उसके
न चमत्कारी स्वाँगोंको देखकर लोग समझ नहीं सकते ! वह कभी
ाय दिखाकर लोगोंको रुलाता है, कभी लाड़ लड़ाकर, संगीत
ुनाकर, सीटी देकर हँसाता है । कभी किसीके पास कितने राज्यों-
ी खाक-मिट्टी लाकर इकट्ठा कर देता है, कभी फिर उससे सब
ुछ छीन लेता है । लोग ऐसे भूत हैं, ऐसे बेवकूफ हैं कि इन
ाब बातोंको सच समझकर हँसते-रोते हैं । इन लोगोंकी यह दशा
ेखकर मेरी हँसी नहीं रुकती । इसीसे खिलखिलाकर हँसता
ूँ, समझे ?'

इसके बाद पागल साँपके मन्त्रकी तरह न मालूम क्या
बड़बड़ाने लगा, मैं तो कुछ भी नहीं समझ सका । इतना जरूर

तुम्हारे राजप्रासादका द्वार सदा खुला रहता है। विरागकुमार और श्रद्धा—जो मेरे सगे भाई-बहिन हैं—महलके तोरण-द्वारपर पहरा दिया करते हैं। बड़ा भरोसा करके मैं दौड़ी गयी, पर जाकर देखती हूँ तो सिंहद्वार बन्द है,—उसमें ताला लगा है। मेरी ही स्पर्धीया दोनों बहिनें मानवती और कुटिला, बन्द दरवाजेके सामने बैठी बुरी तरहसे हँस रही हैं। मैं भय और लज्जाके मारे सिर नीचा किये रोती-बिलखती वहाँसे लौट आयी। अब तुम्हीं बताओ, मैं क्या करूँ!

सुना है कि रानी भक्तिमयी चौथे तल्लेपर द्वार बन्द किये सो रही हैं। निष्ठावती, सुरुचि और साधना नाम्नी उनकी तीनों कन्याएँ और ज्ञानानन्द नामक पुत्रके सिवा वहाँ और किसीको भी प्रवेश करनेका अधिकार नहीं है। इस अवस्थामें भक्तिदेवीके साथ मिलकर मैं तुम्हारे चरण-दर्शन कर सकूँगी, इस आशाको भी मैं अपने मनमें स्थान नहीं दे सकती। शान्तिदेवी तो सातवें तल्लेमें तुम्हारी सतत चरण-सेवामें ही संलग्न हैं। उनके दर्शन और तुम्हारे दर्शन तो, एक ही बात है। अब समझ गयी, तुम्हारी कृपा बिना और कोई भी उपाय नहीं है। अब मैं इस संसारके योग्य तो रही ही नहीं; यदि तुम्हारे चरणोंमें भी मुझे स्थान नहीं मिलेगा तो मैं 'घर-घाट' कहींकी भी नहीं रहूँगी। इसीसे मैं अपने कुल-सम्मानकी रक्षाके लिये आज तुम्हारे दुःखहारी अभय चरणोंकी शरण ग्रहण करती हूँ। मुझे दृढ़ आशा है कि तुम अपने वृन्दारक-वृन्द-वन्द्य कमला-कर-कमल-सेवित सुचारु चरणोंकी शीतल सुखद छायामें इस शरणागता चरणाश्रिता अनाथा बालिकाको आश्रय प्रदान कर इसके जन्म-जीवनको सफल करोगे!

समझमें आया कि उसका दिमाग कुछ ज्यादा बिगड़ गया है। चुपचाप उसकी ओर देखता रहा। मेरी यह दशा देखकर लगा जोर-जोरसे हँसने। फिर ताली बजा-बजाकर नाचने और गाने लगा—

जेहि लगि झुरत रैन गयी सब सो मम प्राननाथ पाये!

अब उद्दाम नृत्य आरम्भ हो गया! अन्तमें मेरे मुखकी एक फूल घुमा-घुमाकर यह गाने लगा—

प्यारे सखा श्याम सुजान!
तुम्हीं हो मम प्राणवल्लभ, तुम्हीं क्षुद्र-महान।
तुम्हीं ओतप्रोत सबमें, रसिकवर! रसखान॥
तुम्हीं सुन्दर, तुम्हीं निर्मल, गुणरहित, गुणवान।
नाम-रूपातीत, व्यक्ताव्यक्त, सम, भगवान॥
सूर्य-चन्द्र प्रकाश तुम्हरे, तुम्हीं आदि-स्थान।
तुम्हीं मध्य अखिल जगतके, तुम्हीं हो अवसान॥
अनल अनिल सु-अवनि अम्बर जल सभीके प्रान।
देव-दनुज मनुष्य-मुनिगण गा रहे गुणगान॥
जन्म-मरण विषाद-आनँद त्यागि सब मद-मान।
विधु-वदन-संदर्शको, ये प्राण व्याकुल जान॥
(अज्ञात)

'तुम यहाँ पधार गये! अच्छी बात है मेरे बहुरूपी! अच्छी बात है! सब जगह सभीके अंदर सभी बनकर तुम्हीं बैठे हो! वाह भाई वाह!!'

इतना कहकर पागल आँखें हँसता हुआ वनके घने अन्धकारमें छिप गया!

